इस स्वीकृति के आते ही वह टैक्सी लेकर स्कूल में जा पहुंची और सोमा आदि आये तो वह भागकर उनसे गले मिली। बच्चे जानते नहीं थे कि उनकी माँ से क्या और कैसे बीती है। हाँ, वे अपने पिता के जेल में चले जाने का समाचार जानते थे। यही कारण था कि माँ से गले मिल कर रोने लगे थे।

ऐमिली ने उनको प्यार किया और उनके रोने का कारण पूछा। उसको सन्देह था कि वे उसके कष्टों से परिचित हैं। सोम ने जब कहा "मम्मी पिता जी पकड़े गये हैं।" तो वह समझ गई।

उसने कहा, "हाँ! इसी कारण मैं योरुप से लौट आई हूँ।"

"तो अब तुम उनको छुड़ा लोगी?"

ऐमिली इस प्रश्न से असमंजस में पड़ गई। उसने धीरे से कहा "मैं इसमें क्या कर सकती हूँ?"

"जब पिता जी अफसर थे तो तुम उनके साथ बड़े-बड़े अफसरों से मिलने आया करती थीं और अब तुम आ गई हो तो उनसे मिलकर पिता जी को छुड़ा लोगी।"

"पर वे मेरा कहना मानेंगे?"

"तो मुलाकात का लाभ ही क्या हुआ?"

"पर सोम, यदि उन्होंने हत्यायें की होंगी, तो फिर अफसर लोग कैसे छोड़ेंगे?"

"पर उन्होंने हत्यायें नहीं कीं।"

"यह तुम कैसे कहते हो?"

"हमारे पिता जी ऐसी बात नहीं कर सकते।"

"तुमको विश्वास है?"

"तो मम्मी! तुमको विश्वास नहीं क्या?"

"मैं यह नहीं कह रही। मैं पूछती हूँ कि परमात्मा के विषय में जानते हो क्या?"

"वह कौन है?"

"गॉड को समझते हो क्या ?"

"हाँ ! जिसका बेटा प्रभु यीशु मसीह है।"

"तो उससे प्रार्थना करो। वह नेक आदमियों की रक्षा करता है।"

इससे सोम और दूसरे बच्चे भी अपनी माँ का मुख देखने लगे। ऐमिली ने उसको कहा, "वह, मेरा अभिप्राय भगवान से है, सर्व-शक्तिमान् है। वह सत्य और न्याय का पक्षपाती है। इस कारण बेटा, उससे प्रातः-सायं प्रार्थना किया करो। वह हम लोगो की अवश्य सुन लेगा।"

सरस्वती ने कहा, "मम्मी, अब हमको पाकेट मनी नहीं मिलता। वार्डन साहब कहते हैं कि हमारा खर्चा भी नहीं आ रहा।"

"मैं जाने से पूर्व सब बात निश्चय कर जाऊँगी।"

रामनाथ ने कुछ माँग उपस्थित नहीं की। जब ऐमिली ने उससे पूछा, "तुम क्या चाहते हो राम ?"

उसने माँ के मुख की ओर देखते हुए कहा, "मैं इस स्कूल में पढ़ना नहीं चाहता।"

"क्यों ?"

"मेरा दिल यहाँ नहीं लगता। मैं तुम्हारे साथ रहूँगा।"

"अच्छी बात। प्रबन्ध करूँगी।"

जब ऐमिली बच्चों से विदा होने लगी तो प्रिन्सिपल ने उससे मिलने की इच्छा प्रकट की। इस कारण वह उससे मिलने चली गई। प्रिन्सिपल ने बच्चो का स्कूल का बिल जो पन्द्रह सौ रुपये के लगभग हो गया था, ऐमिली को देते हुए कहा, "यह कौन देगा ?"

"वही, जिसकी आज्ञा से तुमने बच्चों को मुझसे मिलने से भी मना कर दिया था।"

"पर वह तो अब क़ैद है।"

"मैं इसमें क्या कर सकती हूँ। तुमने मेरी मिलने की इच्छा की पूर्ति तब तक नहीं की जब तक वहाँ से स्वीकृति नहीं आ गई।"

"मैंने आपके पत्र के साथ यह बिल मिस्टर चोपड़ा के पास भेजा था,

उसने लिखा है कि हम लोग तुम से बातचीत करें।"

"पिछले बिल के विषय में मैं कहाँ से दूँ, मैं नहीं जानती। यदि भविष्य में वे आपको इनका खर्चा नहीं दे सकते तो मैं सोचूँगी कि मैं दे सकती हूँ या नहीं। यदि नहीं दे सकूँगी तो बच्चों को आपके स्कूल से उठा लूँगी।"

"पिछले व्यय के लिये हम क्या करें ?"

"आप आजतक मेरा कोई अस्तित्व ही नहीं मानते थे। इस कारण मैं आज तक के बिल देने का उत्तरदायित्व नहीं मानती।"

प्रिन्सिपल इस युक्ति से निरुत्तर हो गया। इस पर उसने कहा, "जब हमको स्कूल का शुल्क और भोजनादि का व्यय नहीं मिला, तब हम चाहते तो बच्चों को धक्के मारकर सड़क पर निकाल देते। परन्तु बड़े माता-पिता के बच्चे नि सहाय कहाँ जायें, हम नहीं जानते थे। दया के भाव से हमने उनको चार महीने से नि शुल्क रखा हुआ है। आपके बच्चे हैं। आपको अब इनका उत्तरदायित्व अपने सिर पर लेना चाहिये।"

"मैं इस सब बात को समझती हूँ। यह भी समझती हूँ कि आपने उस समय कितना क्रूर व्यवहार अपनाया था, परन्तु मैं तो उस बात को छोड़ती हूँ। कठिनाई यह है कि मैं नहीं जानती कि मेरे पास इस महँगी शिक्षा के देने को पैसा होगा या नहीं। मैं अपनी परिस्थिति का अनुमान एक-दो दिन में लगाकर आपसे बात-चीत करूँगी।"

## २

ऐमिली के लिये यह एक और समस्या उत्पन्न होगई थी। वह बच्चों को स्कूल में रखे तो चार सौ रुपये मासिक के लगभग व्यय होता था। घर ले जाये तो होटल में इतना भोजन पर ही व्यय हो जायेगा। इस अवस्था में उसको घर बनाना पड़ेगा। कोई मकान रहने योग्य लेना होगा। वह अपनी इस और अनेक अन्य कठिनाइयों का कटु अनुभव मन

में कर रही थी और अभी तक इनके सुलझाने का उपाय समझ नहीं पाई थी।

वहां से चल वह मिस्टर चोपड़ा से भेंट करने जेल में जा पहुंची। ऐमिली मिस्टर चोपडा को देख चकित रह गई। वह बहुत ही दुर्बल हो गया था और उसकी मानसिक अवस्था में भारी अन्तर पड़ गया था। मिस्टर चोपड़ा आया तो बिना बोले सामने कुर्सी पर बैठ गया। ऐमिली ने बात आरम्भ कर दी, "आपका स्वास्थ्य कैसा है ?"

"छोड़ो इस बात को। इस दिखावे की बात से कुछ लाभ नहीं। मिस्टर सूरजमोहन मुझको कल मिला था और कह रहा था कि तुम मिस्टर नार्टन की मेरे विरुद्ध सहायता कर रही हो।"

"मैं समझती थी कि आपके पाप का घड़ा भर गया है और अब डूबे बिना नहीं रहेगा। जो कुछ आपने मेरे साथ किया है उसका फल यही होना चाहिये था कि आपकी डूबती नौका को शीघ्र डूबने में सहायता देती, परन्तु......"

ऐमिली चुप हो गम्भीर विचार में पड़ गई। जब कितनी ही देर तक वह नहीं बोली तो चोपड़ा ने पूछा, "परन्तु क्या ? कहो न। रुक क्यों गई हो ?"

"मैं सोच रही थी कि वह पवित्र नाम आपके सामने लूं भी या नहीं। अब सुनो, शान्ता देवी की यह इच्छा है कि मैं आपको छुड़ाने में सहायता दूं। मुझको मिस्टर नार्टन ने बताया है कि वह कई बार उसके पास भी जाकर दया की प्रार्थना कर चुकी है। उस देवी को अभी भी विश्वास है कि आपने हत्यायें नहीं कीं।"

"इसके साथ आपका पुत्र सामनाथ रो-रो कर मुझको कह रहा था, कि मैं आपको बचाऊं। इस कारण मैं अपने दृढ़ संकल्प से जिसको लेकर मैं जनेवा से यहां आई थी, बदल रही हूं।"

"पर तुम क्या कर सकोगी ?"

"यदि आप मुझको अपनी पूर्ण कथा, सत्य-सत्य बता दें और बता

दें कि किसने हत्या की है, तो मैं आपको बचाने की योजना बना सकती हूँ।"

"और यदि तुमने मुझसे भेद लेकर मुझको ही फंसा दिया तो ?"

"यदि मुझ पर विश्वास नहीं तो मत बताइये। मैं बिना जाने जो कुछ कर सकूंगी, करूंगी।"

"मुझको विचारने का अवसर दो।"

"हां! कहिये तो कल-परसों फिर आऊँ ?"

"आना। मैं सोच रखूंगा। एक बात बता देना चाहता हूँ कि हत्यायें मैंने नहीं कीं। अभी और कुछ नहीं बताऊंगा।"

"अच्छी बात है। मैं फिर कल आऊंगी। एक बात और है, बच्चों के लिये स्कूल की फीस का लगभग पन्द्रह सौ रुपया हो गया है। वह मैं कहां से दूं ?"

"मैं जब कैद हुआ था, मेरे पास नक़द बीस हजार रुपया था और अब मैंने अपनी पचास हजार की पालसी पेड-अप करवा ली है। वह ग्यारह हज़ार की पेड-अप हुई है। उस पर सात हजार का कर्जा लिया जा सकेगा। सब मिल कर सत्ताईस हजार रुपया हुआ। सूरजमोहन से पूछ लेना, कितना उसके पास शेष बचा है। मुकद्दमा तो अभी सेशन कोर्ट में चलेगा। फिर हाईकोर्ट में और फिर मेरा बस चला तो प्रिवि-कौन्सिल में भी। इस सब के लिये सत्ताईस हजार कुछ भी नहीं।"

"तो इसका अर्थ यह हुआ कि बच्चों की शिक्षा बंद करनी पड़ेगी।"

"मैं कुछ नहीं कह सकता।"

"ठीक है। मैं यह भी निपट लूंगी। बच्चों को वहां से निकाल लेना पड़ेगा। शहर के भीतर कोई मकान लेना पड़ेगा और किसी न किसी प्रकार निर्वाह करना पड़ेगा।"

यह भेंट मिस्टर चोपड़ा के मन में विपरीत प्रभाव करने वाली सिद्ध हुई। उसको सन्देह हो गया कि उसका भेद लेकर उस ही के विरुद्ध कार्यवाही की जायेगी। अगले दिन उसने सूरजमोहन से ऐमिली की

बात बताई तो सूरजमोहन ने भी कहा, "वह क्या कह सकती है ? न तो वह वकील है, न ही धनवान्, आखिर वह किस प्रकार सहायता कर सकती है ? जब तक यह न बताये तब तक वास्तविक भेद नहीं बताना चाहिये।"

मिस्टर चोपड़ा इससे सतर्क हो गया और अगले दिन जब ऐमिली आई तो चोपड़ा ने कह दिया, "मैं केवल इतना ही बता सकता हूँ कि हत्यायें मैंने नहीं कीं।"

"इतना ता मुझको पहले भी मालूम था।" ऐमिली ने क्रोध में दांत पीसते हुए कहा। इस समय भी इस पुरुष को अपनी स्त्री पर अविश्वास करते देख वह अति दुःख से अपने होंठो को चबाती हुई खड़ी रह गई।

उसने केवल यही कहा, "इस पर भी जो मेरे वश में है सो करूंगी। अपने बच्चों को इस लांछन से बचाने के लिये कि वे किसी हत्यारे की सन्तान हैं, मैं भरसक यत्न करूंगी कि आप छूट जायें।"

"अच्छा, अब मैं चलती हूँ। पुनः हाईकोर्ट में दर्शन होंगे।" अगले दिन उसने बांसमंडी अनारकली में एक मकान ले लिया। बच्चों को स्कूल से उठा लिया और उनका पिछला खर्चा जो बारह सौ रुपये के लगभग बनता था स्कूल वालों को दे दिया।

## ३

प्रेमनाथ के लाहौर आ जाने से जो प्रसन्नता उसकी माता को हुई उसका पारावार नहीं था। सबसे विस्मय कारक बात मिली का साथ होना था। मिली डी० ला० म्यूरो, प्रेमनाथ की माँ के मकान में ठहरी थी। यद्यपि उसको लाहौर का रहन-सहन और प्रेमनाथ की आर्थिक व्यवस्था भली भांति विदित थी तो भी फ्रांस के सामने इनकी अवस्था इतनी हीन थी कि कुछ दिन तक तो वह अचम्भे में अपनी वर्तमान और भावी अवस्था पर विचार करती रही।

प्रेमनाथ को लाहौर आकर पता चला कि इन्द्रा का विवाह हो चुका है। इससे उसको हार्दिक प्रसन्नता हुई। मिली का उसने माँ को केवल मात्र यह परिचय दिया था, "माँ, यह मेरी परिचित् लड़की है। बहुत ही नेक और समझदार है। भारतवर्ष में आई है। वहाँ इसने मम्मा की खोज में और टहल-सेवा में बहुत ही सहायता की थी।"

प्रेमनाथ ने अपना विचार विवाह करने का अभी नहीं बताया। वह समझता था कि मिली को कुछ दिन वहाँ रहकर उनके घर की बातों को जानने और समझने का अवसर मिलना चाहिये। पीछे विवाह की बात होगी। मिली प्रेम की माँ के साथ सोने लगी।

मिली को पहले तो हिन्दुस्तानी जीवन-स्तर और फिर वहाँ के रहने का ढंग कुछ विचित्र प्रतीत हुआ। साथ वह यह देखकर चकित रह गई कि हिन्दुस्तानी लड़कियाँ और औरतें घर से बाहर का कोई काम नहीं करतीं। यहाँ का पहरावा और भोजन भी उसको कुछ पसन्द नहीं आया। इन सब बातों के कारण वह गम्भीर विचार में पड़ चुप रह गई।

प्रेमनाथ की माँ के घर का काम इतना संक्षिप्त था कि सब काम मिली के प्रात उठने से पहले ही हो चुका होता था। जब मिली आँखें मलती हुई उठती थी, घर की सफाई और प्रात का अल्पाहार बनकर तैयार हो जाता था।

जब उसने प्रेमनाथ के साथ हिन्दुस्तान आने का निश्चय किया था तब से ही उसने हिन्दुस्तानी सीखनी आरम्भ कर दी थी और अभी तक प्रेमनाथ से एक घंटा नित्य सीख रही थी। इस कारण अब वह कुछ-कुछ बातें माता जी से कर सकती थी। एक दिन उसने प्रात. उठकर खाटपर आँखें मलते हुए कहा, "माता जी ! मुझको प्रात उठा लेतीं तो मैं भी काम करती।"

"क्या करती बेटी ?"

"सफाई।"

"राम !राम ! तुम हमारी मेहमान हो। तुमसे हम ऐसा काम नहीं करा सकते।"

"पर प्रेम की बहू से तो कराते न ?"

"उसकी बात दूसरी है। वह घर की मालकिन होती।"

"बहुत बड़ी पदवी आप दे देंगी ?"

"हाँ, और उत्तरदायित्व भी। अपने बेटे की जान उसके हाथ सौंप दूंगी।"

"इतना बड़ा उत्तरदायित्व तो किसी बहुत ही भाग्शाली लड़की को मिलेगा।"

"पर बेटी, हम बहुत निर्धन भी हैं। हमारे निर्वाह का अभी कोई पक्का प्रबन्ध नहीं है। प्रेम एक दुकान खोलने का विचार कर रहा है। तब लोग समझेंगे कि हमारे घर का भी कोई व्यवसाय है।"

"तो अब फौज की नौकरी नहीं करनी ?"

"वह तो छूट चुकी है। युद्ध समाप्त हुए एक वर्ष होने जा रहा है। हिन्दुस्तान में फौजें तोड़ी जा रही हैं। जो अधसिखी थीं और जिनने रण-भूमि नहीं देखी, वे तोड़ी जा चुकी हैं।"

"आपके निर्वाह का स्रोत क्या है ?"

"कराची पोर्ट ट्रस्ट के कुछ हिस्से खरीदे हुए हैं। उनकी आय से निर्वाह होता है।"

"क्या हम कुछ काम नहीं कर सकते ?"

"करते तो हैं। घर का सब काम मैं करती हूं। जिससे प्रेम को बाहर का काम करने का अवकाश रहे।"

"परन्तु इससे तो समय व्यतीत नहीं होता। कुछ ऐसा काम करना चाहिए जिससे कुछ धनोपार्जन भी हो।"

"अच्छी बात है।"

अगले दिन पांच रुपये व्यय कर प्रेम की माँ एक चर्खा और आठ आने की रूई खरीद लाई। वह स्वयं सूत कातने लगी। मिलो के लिये

यह एक नवीन वस्तु थी। उसने बच्चों की किताबो में वूढी स्त्रियों के सूत कातने की कहानी पढ़ी थी। परन्तु उसने इस यन्त्र को कभी देखा व छुआ तक नहीं था। प्रेम की माँ पजाब की स्त्रियों की भाँति अच्छा बारीक सूत कातना जानती थी। उसने लगभग एक घटा भर काता और उस काल में दो गुच्छो भर सूत कातकर रख दिया।

मिलो ने भी चलाने का यत्न किया। उसने अनुभव किया कि यह काम बहुत अभ्यास रखता है। इस पर भी प्रेम की माता को यह कार्य सुगमता से करते देख वह स्वय भी प्रयत्न करती रही। पहले दिन तो रूई खराब करने और तकली को टेढा कर देने के अतिरिक्त वह कुछ नहीं कर सकी। अपने काम का फल खराब हुई रूई और खड-खड करते तकले को देख वह परेशान हो रही थी कि प्रेम की माँ रामायण का पाठ समाप्त कर वहाँ आई और उसको इस अवस्था में देख हँस पडी, "क्या हुआ है बेटी?"

"देखिये तो क्या हो गया है, माँ जी!" उसने चर्खा घुमाकर दिखाया।

प्रेम की माँ हँस पडी। उसने कहा, "कोई भी कार्य बिना तपस्या के सिद्ध नहीं होता। धैर्य से करती जाओ। निश्चय कर सकोगी।"

"वह तो ठीक है। पर इसका क्या होगा?" उसने टेढे हुए तकले की ओर सकेत कर पूछा।

"यह ठीक हो जावेगा।"

प्रेम की माँ ने तकले को निकाला और सिल के ऊपर रखकर एक साफ पत्थर से रगडकर सीधा कर दिया। पजाब में स्त्रियाँ इस साधारण परन्तु बहुत ही आवश्यक क्रिया को जानती ह। पाँच मिनट में तकला सीधा कर चर्खे में चढ़ा और थोड़ा सूत कात तकले की परीक्षा कर मिलो को पुन बिगाडने के लिये दे दिया।

प्रेमनाथ माँ और मिलो की परस्पर बातचीत सुना करता था।

आज मिली को चर्खे के साथ जुता देख हँस पड़ा, "यह क्या हो रहा है मिली ?"

"यह चाहती थी कि धन कमानेवाला काम किया जाये ! हम जैसे साधनहीन मनुष्यों के लिये यह काम ही उपलब्ध है।" माँ ने कहा।

"इससे क्या मिलेगा ?"

"यदि एक आदमी दो घंटा नित्य इसको काता करे तो अपने लिये आवश्यक कपड़ों का सूत तो कात सकता है।"

"लाभ कितना होगा ?"

"आधी कीमत पर कपड़ा मिल सकेगा।"

"यह तो कुछ न हुआ।"

"जिस योग्य हूँ, उतना ही तो कमा सकती हूँ ?"

"पर माँ जी ! मैं तो इसके लिये कह रहा हूँ। मारसेल्ज़ में यह पचास रुपये के लगभग एक सप्ताह में कमा लेती थी।"

"तो जब मारसेल्ज़ जायेगी, उतना फिर कमा लेगी। यहां तो भले घर की लड़कियाँ दुकानों पर काम नहीं करतीं।"

"पर इसने वहां जाना है क्या ? कब जाना है ?"

माँ ने मिली की ओर, प्रश्न-भरी दृष्टि से देखा, तो मिली ने पूनी में से तार निकालते हुए कहा, "मेरे पास वापिस जाने के लिये समय नहीं है।" इतना कहते-कहते तार टूट गया। इस पर उलहाने की मुद्रा बनाकर उसने प्रेमनाथ की ओर देखा और कहा, "देखिये न ! मारसेल्ज़ जाने के नाम से तार टूट गई है। वहाँ जाने की बात बनती दिखाई नहीं देती।"

प्रेमनाथ बात को इस प्रश्न पर लाना चाहता था। इससे वह माँ और मिली के सामने चटाई पर बैठ गया और बोला, "वहां जाने का समय नहीं। चर्खा कातने से तो जीवन भर अवकाश नहीं मिलेगा।"

"तो न मिले ! मुझको वहां जाने के लिये कोई विवश कर रहा है क्या ?"

अब प्रेम की माँ ने बात स्पष्ट करने के लिये कहा, "देखो बेटी, इस देश में तुम्हारी आयु की लड़कियों का विवाह हो जाता है। यदि तुमको अपने देश नहीं जाना तो तुम्हारे विवाह का प्रबन्ध करना पड़ेगा।"

"तो कर दीजिये न, माँ जी!"

"पर तुम्हारी जात-बिरादरी का लड़का ढूँढ़ने में यहाँ कठिनाई होगी।"

"क्यों? मुझको तो यहाँ अपनी जात-बिरादरी के लोग बहुत से दिखाई देते हैं।"

"मैं घर से बाहर कम निकलती हूँ। इस कारण देख नहीं पाती और फिर तुम लोग अपना वर आप ढूंढ लेती हो।"

"मैं यही सोच रही थी कि मेरी इस धृष्टता को आप किस दृष्टि से देखेंगी।"

"अपने-अपने देश का रिवाज है बेटी! इन्द्रा के लिये वर ढूँढ़ा तो उसने विवाह के पीछे ही उसका मुँह देखा था। अब चिट्ठी-पत्री से पता चलता है कि दोनों एक दूसरे से प्रसन्न हैं। तुम्हारे देश में तुम लोग जैसा करती हो वैसा यहाँ भी कर सकती हो। बताओ, कोई लड़का है तुम्हारी दृष्टि में?"

"तो मैं उससे कहूँगी कि आपसे मिलकर मेरे विषय में बात करले। अब यहाँ मेरी माँ तो आप ही हैं न?"

"हाँ! मैं एक और कन्यादान कर बहुत पुण्य की भागी बनूँगी।"

अगले दिन मिली ने प्रेमनाथ के साथ माल पर घूमते हुए कहा, "कल माता जी मेरी बात समझ नहीं पायीं।"

"तुमने जो कहा था सो तो वह समझ गई थीं। और जो तुमने नहीं कहा था सो कैसे समझ सकती थीं?"

"मेरे कहने का अर्थ निकल सकता था।"

"किसी दूसरे की बेटी के वर के विषय में बिना कहे कैसे कोई अनु-

मान लगा सकता है।"

"तो मैं अभी आपकी मां की बेटी नहीं बनी क्या ?"

"यही तो कठिनाई है। माँ की बेटी विवाह के पीछे बनोगी।"

"तो विवाह कर दीजिये, जिससे वे मां जी का अधिकार पा जावें।"

"यही तो वे कहती हैं। तुमने वर को उनके पास भेजने को कहा है न ?"

"और वर को ही तो कह रही हूँ। देखिये, मैंने अपना निर्णय जनेवा में ही दे दिया था।"

"परन्तु तुमने वहां हमारी निर्धनता को देखा नहीं था।"

"मैं तो इसको निर्धनता नहीं मानती। इसको सादगी कहते हैं और यह मुझको पसन्द है।"

"तुम यहां आने के पीछे कई दिन तक चिन्तित प्रतीत होती रही हो। इससे मैंने समझा था कि शायद तुम्हारे विचारों में परिवर्तन हो रहा है।"

"परिवर्तन तो प्रतिदिन होते रहते हैं। परन्तु मेरे मन के परिवर्तन तो मुझको आपके समीप ही ले जा रहे हैं। आपकी माता जी का सौम्य व्यवहार, धर्म और भगवान में निष्ठा, सत्याचरण और सादगी निःसन्देह अति प्रिय प्रतीत हुई हैं।"

"तो तुम्हारा मतलब यह है कि मैं मां से कहूँ ?"

"मुझसे कहलाते आपको लज्जा नहीं लगेगी ?"

"ठीक है। मैं समय पाकर बात करूँगा।"

## ४

ऐमिली ने मकान लिया और बच्चों को उसमें बुला लिया। इस प्रकार एक कार्य से निवृत्त हो वह मुकद्दमे के विषय में सोचने लगी। वह सूरजमोहन के पास गई तो उसने बात करनी पसन्द नहीं की। उसने जब

यह पूछा, "मिस्टर चोपडा के छूटने की सम्भावना क्या है," तो सूरज-मोहन बोला—

"कुछ नहीं ! परिस्थिति ऐसी है कि मिस्टर चोपडा के अतिरिक्त कोई दूसरा हत्यारा प्रतीत ही नहीं होता। मिस्टर चोपडा दण्ड से बच नहीं सकते। हाईकोर्ट की बेंच ने मुकद्दमे के विषय में अपनी सम्मति लिखते हुए मिस्टर चोपडा के विरुद्ध इतना लिखा है कि अब उसका बच निकलना असम्भव है।"

ऐमिली वहां से निराश लौटी। उसे एक बात सूझी। उसने एक सागरचन्द नाम के साधारण बैरिस्टर से कहा कि वह अपने को शच्यूमैन का वकील घोषित कर उससे भेंट करे और उससे रहस्य प्रतीत करने का यत्न करे।

शच्यूमैन परदेस में किसी को अपना सहायक नहीं पाता था। इस कारण जब जेल के दारोगा ने उसको बुलाकर कहा कि उसका वकील उससे बातचीत करने आया है, तो वह अवाक् मुख दारोगा का मुख देखता रह गया। मुलाकात के कमरे में, एक गंदमी रंग के सूट-बूट पहने, दुबले-पतले आदमी को देख पूछने लगा, "आप मेरे वकील हैं ?"

"हां।"

"किसने भेजा है आपको।"

"मिसेज चोपडा ने।"

"मुझको उस पर विश्वास नहीं।"

"यह स्वाभाविक है। मैं आपको विश्वास दिलाता हूं कि यदि आप मुझसे सत्यता का व्यवहार करेंगे तो मैं आपको इन हत्याओं से बचाने का यत्न करूंगा। जहां तक आपके विरुद्ध मिसेज चोपडा का आरोप है, वह नहीं लगाया जायेगा।"

"मुझको इसका विश्वास कैसे होगा ?"

"मिसेज चोपडा के बयान अदालत में होने वाले हैं। वह आपके विरुद्ध कुछ नहीं कहेंगी। परन्तु यह तब हो सकेगा यदि आप सब भेद,

हत्याओं के विषय में, बता देंगे।"

"आपको यह किसने बताया है कि मैं हत्याओं के विषय में कुछ जानता हूँ ?"

"मिस्टर चोपडा ने नये बयान दिये हैं, जिनमें उन्होंने सब दोष आप पर फेंकने का यत्न किया है। साथ ही चौकीदार ने आपको पहचान लिया है और उसके भी दुबारा बयान होनेवाले हैं ?"

"मुझको इसका विश्वास नहीं होता।"

"मिसेज़ चोपडा का यह कहना है कि आपके सैनिटोरियम की कथा प्रेमनाथ, मिली डी-ला-म्यूरी और वह स्वयं बताकर एक ओर, और चोपडा दूसरी ओर यह बयान देकर कि तुमने पिस्तौल उसकी दराज से निकाली और दोनों औरतों पर चलाई और फिर चपरासी को डराने के लिये बरामदे में गोली चलाई, तुमको फाँसी दिलवा देंगे। यदि यहाँ की बात तुम बता दो तो योरुप की बात मिसेज चोपडा नहीं कहेंगी।"

"बात यह है कि मिस्टर नार्टन के सब प्रकार का यत्न करने पर भी मुकद्दमा नहीं बना। हम लोग आशा करते हैं कि हम सब छूट जायेंगे। मैं यदि अपने साथियों के साथ दगा करूँ और फिर बचूं भी नहीं तो बात और भी बिगड जायेगी।"

"यदि हम तुमको सरकारी गवाह बनवा दें तो।"

"पुलिस तो मुकद्दमे में रुचि प्रकट नहीं कर रही। फिर सरकारी गवाह की बात ही नहीं बन सकती।"

वकील को यह बात समझ में आई कि दोनों अभियुक्त एक दूसरे की राय से काम कर रहे हैं। इस राय में उनका वकील भी सम्मिलित है। इससे यह सिद्ध होता है कि वकील भी हत्याओं के षड्यन्त्र में सम्मिलित है। वह मिस्टर चोपड़ा का मित्र था। जूआ खेलने और शराब पीने में उसका साथी था। मनमोहिनी के पति का भी मित्र है। इस कारण इन अभियुक्तों को छोड़ अन्य लोगों से भेद जानने का यत्न करना चाहिये।

इस विचार से उसने मिस्टर शच्यूमैन से कहा, "मैं इस मुकद्दमे में

वास्तविक दोषी को पकड़वाने में रुचि रखता हूँ। मैं यह जानता हूँ कि हत्यारा आप दोनों में से कोई नहीं है। परन्तु यदि मैं सफल नहीं हुआ तो आप फांसी पर लटकेंगे और मिस्टर चोपड़ा जीवन भर की कैद भोगेंगे। मिसेज चोपड़ा यह चाहती थीं कि यदि वास्तविक हत्यारे का पता चल जाये तो आपको बचाने का यत्न किया जा सकता है।"

शच्यूमैन नहीं माना। इस पर भी मिस्टर चोपड़ा और शच्यूमैन की बातों से यह पता चल गया था कि असली हत्यारे को दोनों जानते हैं और वह उनके विचार में बच जावेगा।

तीन महीने पश्चात् मुकद्दमा सैशन कोर्ट में पुन आरम्भ हुआ। शच्यूमैन के बयान हुए, "बर्लिन का पी०एच०डी० हूँ। मैंने साईकोलोजी का बहुत अध्ययन किया है। मैं बम्बई में था जब मुझको मिस्टर चोपड़ा की चिट्ठी मिली कि उनकी स्त्री का मस्तिष्क खराब हो गया है। उसका इलाज करने के लिए मुझको कहा गया। मैंने इनको स्विटजरलैंड की जलवायु में भेजने का आग्रह किया। वे मान गये और मिसेज चोपड़ा वहाँ भेज दी गई। वहाँ मैंने इनको एक हाऊसकीपर की देखरेख में रखा। वहाँ इनकी अवस्था कुछ अधिक बिगड़ गई थी। पीछे मुझको पकड़ लिया गया। मैं नहीं जानता क्यों?"

इस पर मिस्टर नार्टन से प्रश्नोत्तर हुए। इसमें उसने बताया कि अपनी स्त्री को भेजने में मिस्टर चोपड़ा का बहुत खर्चा हो गया था। इस कारण उसको दस हजार रुपया मिसेज चोपड़ा को दस वर्ष तक रखने के लिये देने में देर हुई और वह टिका रहा। मिसेज चोपड़ा का प्रोग्राम इटली के कई नगरों को देखते हुए जानने का था। इस कारण मुझको यहाँ ठहरकर रुपया प्राप्त करने के लिये समय था।"

"तुमको रुपया कब मिला?"

"मुझको रुपया मेरे यहाँ से जाने के दो दिन पहले मिल चुका था। मेरे जहाज के जाने में समय था। इस कारण मैं यहीं ठहरा रहा।"

"तो आपने हिन्दुस्तान के कौन-कौन से नगर देखे हैं?"

"बम्बई और लाहौर।"

"तो इतनी दूर आप केवल ये दोनो नगर देखने आये थे ?"

"मैं तो केवल बम्बई देखकर ही चला जाने वाला था । मिस्टर चोपड़ा का पत्र मिला तो मैं और ठहर गया और लाहौर देखने चला आया ।"

मिस्टर नार्टन के प्रश्न पूछने के पश्चात् मिस्टर सागरचन्द ने शच्यूमैन से प्रश्न पूछने की स्वीकृति प्राप्त कर ली । उसने पूछा, "हत्या के दिन आपको एक चैक दस सहस्र रुपए का देने के लिए एक आदमी आया था । वह कौन था ?"

"मैं उसको नहीं जानता ।"

"आपने वह चैक वापिस क्यों कर दिया था ?"

"मैंने वापिस नहीं किया था । इस आदमी ने मुझ से चैक पर हस्ताक्षर ले लिये थे और कहा था कि नक़द रुपया लाकर वह देगा ।"

"आपने दस सहस्र रुपये के लिये अनजान आदमी पर विश्वास कैसे किया ?"

शच्यूमैन घबरा गया। इस पर वकील ने पूछा, "अब आप बताइये कि वह आदमी कौन था ।"

"मैंने उसको मिस्टर चोपडा के घर कई बार देखा था ।"

"आप उसका नाम जानते हैं ? बता दीजिये ।"

"मैं नाम नहीं जानता ।"

"देखिये, आपने उस चैक पर लिखा था, "प्लीज़ पे दी अमाउंट टू ...... ।"

"मुझको स्मरण नहीं ।"

"यह जो रुपया आपको दिया गया था, यह किस बात का था । जब आप कह चुके हैं कि आपको दो दिन पूर्व रुपया मिल चुका था ?"

इससे शच्यूमैन के माथे पर पसीने की बूँदें आने लगीं। इस पर बैरिस्टर साहब ने कहा, "क्या यह रुपया इन हत्याओं के करने के लिए था ?"

"मत बताओ। कानून तो खून का बदला खून से लेगा। अब वह ा हो या कोई दूसरा, मुझको इससे क्या!"

## ५

शान्ता नित्य ऐमिली से मिलकर मुकद्दमे की प्रगति का पता लेती ़ती थी। जिस दिन से यह चैक का मामला हुआ उसी दिन शान्ता को ा चल गया। ऐमिली भी इस बात से परेशान प्रतीत होती थी। शान्ता पूछा, "अब क्या होगा?"

"बात यह है कि मैं उनसे कई बार कह चुकी हूँ कि असली हत्यारे । पता बता दें तो फिर नार्टन इत्यादि को कहकर मुकद्दमे की गतिविधि ़ली जा सकती है। परन्तु उनकी बुद्धि में यह बात समाती ही नहीं। यही कहते हैं कि यदि उन्होंने असली अपराधी का नाम बता दिया तो न उनको भली भाँति फँसा सकेंगे। वे मुझ पर अथवा किसी पर भी ़श्वास नहीं करते।"

शान्ता ने कहा, "क्या था और क्या हो गया? कहाँ से चले और हाँ पहुच गये हैं। देखो बहिन! हमको किसी दूसरे के कामों से अपना र्तव्य-निर्माण नहीं करना। हमको तो अपना कर्तव्य अपने विचार से ़ाना है।"

"ठीक है। पर मैं सोचती हूँ कि अपने साधारण से साधनों को इस ार्य के प्रयास पर क्यों व्यय कर दूँ। सोम ने इस वर्ष मैट्रिक की परीक्षा है, वह पास हो जावेगा। उसको भी किसी काम पर लगाने के लिये ाधनों की आवश्यकता होगी।"

"तो वह कालेज में पढेगा नहीं?"

"क्या लाभ होगा? एक तो उसको उच्चशिक्षा देने के लिये धन हीं है, फिर वह शिक्षा प्राप्त कर किसी सरकारी उच्च पद पर नियुक्त हीं हो सकेगा। उसके पिता की करतूतों की परछाईं उसके जीवन र मँडराती रहेगी। मैंने तो एक बात विचार की है। सोम के परीक्षा

पास करने पर उसको और प्रेम को साझेदारी में पुस्तकों की दुकान करवा दूं। प्रेम ने मुझसे कहा है कि वह मोहनलाल रोड पर दुकान करना चाहता है। मैं चाहती हूं कि अनारकली बाजार में दुकान करवा दी जाये।"

शान्ता चुप रही। इस पर ऐमिली ने पूछा, "प्रेम का विवाह कब कर रही हो ?"

"इस प्रकार विवाह कैसे होगा ? कौन लड़की देगा हमको ?"

"क्यों, प्रेम ने कुछ कहा नहीं ?"

"क्या नहीं कहा ?"

"उसको तो बीवी मिल गई है। बहिन ! तुम भी बिल्कुल भोली हो। देख नहीं रही कि सात हजार मील से चलकर कोई लड़की ऐसे थोड़े ही आई है।"

"तो आपका मतलब मिली से है। उसने अभी उस दिन कहा था कि वह एक लड़के से विवाह करना चाहती है और उस लड़के से कहेगी कि मुझसे मिलकर निश्चय करे।"

"तो वह लड़का मिला नहीं तुमको ?"

"अभी तक तो नहीं मिला।"

ऐमिली हँस पड़ी। उसने कहा, "वह लड़की आपके सामने पहेली डाल गई है और तुम उसकी पहेली को समझ नहीं सकी।"

"तो तुम्हारा अभिप्राय है कि वह प्रेम से विवाह करना चाहती है ?"

"हां, और प्रेम उससे करना चाहता है।"

शान्ता का मुख प्रफुल्लित हो उठा। उसने कहा, "लड़की तो अच्छी है। स्वभाव की अति शील और सभ्यता से बात करती है। बहुत मेहनत करती है। आजकल चर्खा कातने का अभ्यास करती रहती है। पर क्या उन्होंने तुमसे यह सब कुछ कहा है ?"

"हां ! वहां से आते समय यह सब कुछ निश्चय हो चुका था।"

"तो मेरा बेटा मुझसे हँसी कर रहा था। आज जाकर उसके कान

खीचूंगी।"

सोम, सरस्वती और राम बाजार से घूमकर आये तो शान्ता के चारों ओर बैठकर उसे तंग करने लगे। कहने लगे, "मौसी! भजन सुनाओ न आज।"

शान्ता मीरा और कबीर के भजन गाया करती थी। एक बार वे उसके घर गये थे और वहां उसको भजन गाते सुन आये थे। सोम ने कहा, "मौसी! गाओ न।"

"बेटा! भजन तो मैं अपने घर ही गाती हूँ। वहां चलो, सुनाऊंगी।"

इस पर राम गर्दन से लटककर बोला, "यहां क्यों नहीं?"

"तुम्हारी मम्मी पसन्द नहीं करेंगी।"

"मम्मी!" अब सरस्वती ने उसके गले में बांह डालकर कहा, "मम्मी, तुम कहो न, ये बहुत अच्छा गाती है।"

ऐमिली ने बात टालते हुए कहा, "देखो, ये अपने घर जा रही हैं। इनके साथ चले जाओ। वहां प्रेम भैया की सगाई की बात हो रही है। मिठाई भी मिलेगी और भजन भी सुनना।"

"तब तो तुम भी वहां चलो।" सोम ने कहा, "तो तुम प्रेम भैया की सगाई पर नहीं चलोगी?"

ऐमिली हंस पड़ी। फिर कुछ सोचकर बोली "मैं पुष्प-मालायें और कुछ भेंट लेकर आती हूँ।"

विवश शान्ता और सोम आदि चल पड़े। जब मकान पर पहुँचे तो मिली और प्रेमी भी सायंकाल की सैर कर लौट रहे थे। शान्ता ने दरवाजा खोला तो वे भी आ पहुँचे। शान्ता ने कहा, "ऊपर आओ प्रेम! तुमको आज दंड देने आई हूँ। तुमने मुझसे धोखा किया है?"

"क्या दंड है मां!" प्रेम ने चिन्ता के भाव से मां की ओर देखकर पूछा। सोम इसका अर्थ न समझकर विस्मय से मौसी का मुख देखने लगा था।

सब ऊपर गये तो शान्ता ने कहा, "मिली! इधर आओ तो।"

मिली पास गई तो उसको अपने सामने चटाई पर बैठाया और प्रेम को सामने खड़ा कर कहा, "तुमको दंड तो पीछे दूंगी। तुमने इतने दिन तक जो मुझको उल्लू बनाया है। पहले देखो, ये सोम इत्यादि तुमसे मिठाई खाने आये हैं। बाजार से पाच रुपये की मिठाई ले आओ। देखो! जल्दी आना। देर की तो दंड दुगना हो जावेगा। जाओ जल्दी जाओ।"

प्रेम विस्मय से मुख देखता हुआ खड़ा रह गया। प्रेम की मा ने अपनी अंटी में से पांच रुपये का नोट निकालकर प्रेम को दिया और कहा, "बढ़िया मिठाई लाना। लाहौरी दरवाजे के बाहर से। जाओ न!"

"पर मा! क्या हो गया है आज। मुझको दंड मिलेगा और सोम को मिठाई?"

मिली हँस पड़ी और प्रेम समझ गया। वह मिठाई लेने भाग खड़ा हुआ। जब वह चला गया तो मां ने मिली के सिर पर हाथ फेरकर कहा, "चिरजीवी होवो बेटी, मुझको पहले बताया क्यों नहीं? देखो सोम, ये हैं तुम्हारी भाभी।"

"मिली! यह भाभी है। ओ, तब तो मजा रहेगा। बरात लेकर कहीं जाना नहीं पड़ेगा।" अब सरस्वती ने मिली के गले में बाह डालकर उसकी ठुड्डी ऊपर उठाकर कहा, "भाभी, देखो तो हमारी ओर। देखो न! हमसे लड़ोगी तो नहीं?"

मिली ने ज़ोर से आंखें मीच लीं। इस पर सब हँसने लगे। अब राम ने कहा, "मौसी, अब गाना सुनाओ।"

"हा, भगवान का धन्यवाद करना चाहिए न। तो सब बैठ जाओ। मैं गाती हूँ। तुम भी मेरे पीछे-पीछे गाना।" सब मिली के चारो ओर बैठ गये। शान्ता ने अपने छैने निकाल लिये और उनको घंटी की भाँति बजाकर गाने लगी।

"प्रभु मेरे अवगुण चित्त न धरो,
समदर्शी है नाम तिहारो, चाहो तो पार करो। प्रभु मेरे······
उसके साथ बच्चे भी गाने लगे—

"समदर्शी है नाम तिहारो, चाहो तो पार करो। प्रभु मेरे

इस प्रकार गाना चल रहा था। शान्ता साथ-साथ छैने बजाती थी और गाती थी। बच्चे भी तालियों से ताल दे-देकर गा रहे थे।

इस समय ऐमिली मिठाई और फूलों की मालायें लेकर आ गई। उसने शान्ता के पास बच्चों को बैठ गाते और तालियां बजाते देखा तो खिलखिलाकर हँस पड़ी। इससे सब गाना छोड़ उसकी ओर देखने लगे। उसने मिली को सबके बीच बैठे देख पूछा, "प्रेम कहा है ?"

सोम ने उत्तर दिया, "भैया मिठाई लेने गये है।"

"मम्मी" सरस्वती ने कहा, "यह भाभी है।" उसने मिली के गले में बांहें डाल दीं।

"तुमको पसन्द है ?"

"हां। मुझको बहुत प्यारी लगती है।"

## ६

प्रेमनाथ का विवाह मिली से हो गया। विवाह आर्य समाज के पुरोहित ने कराया और मिली का हिन्दुस्तानी नाम, बहुत विचारोपरात, दमयन्ती रखा गया। विवाह के तुरन्त पीछे प्रेम और सोम के लिए कमर्शल बिल्डिंग में एक दुकान का प्रबन्ध कर दिया गया, जिसमें पुस्तक-भण्डार खोल दिया गया।

सैशन कोर्ट में मुकद्दमे का निर्णय मिस्टर चोपड़ा और शच्यूमैन के विरुद्ध हुआ। निर्णय में यह कहा गया कि शच्यूमैन ने हत्या की और मिस्टर चोपड़ा ने कराई है। शच्यूमैन को फांसी दिये जाने की आज्ञा हुई और चोपड़ा को आजन्म कैद।

इस समाचार से नगर में धूम मच गई। प्राय. लोग इस निर्णय से सन्तोष अनुभव करते थे। कोई विरला ही ऐसा था जो मिस्टर चोपड़ा से सहानुभूति रखता था। शान्ता और ऐमिली पर इसका प्रभाव भिन्न-भिन्न हुआ। शान्ता का विचार था कि ऐमिली अथवा उसने स्वय जो

भी प्रयत्न किया था, उसमें यद्यपि सफलता नहीं हुई तो भी करने योग्य था। वैसे वह समझती थी कि जो कुछ भी होता है वह भले के लिये ही होता है। इस कारण जिस समय निर्णय का पता चला, वह चुपचाप बैठी रह गई।

ऐमिली को न्यायालय का निर्णय सुन क्रोध चढ़ आया। वह न्यायालय पर क्रोध नहीं कर रही थी। उसका क्रोध मिस्टर चोपड़ा पर था। उसने अपने रहस्य में उसको भागीदार नहीं बनाया था।

निर्णय के पश्चात् वह उससे मिलने गई तो चोपड़ा ने अपने किये पर शोक प्रकट करने के स्थान पर ऐमिली को गाली देनी प्रारम्भ कर दी, "तुम जैसी बदकार औरत का मैं मुख नहीं देखना चाहता।"

"क्यों ?" ऐमिली ने यह गाली सुन आँखों में आँसू भरकर कहा, "मैंने क्या किया है इसमें ? आपने मुझ पर विश्वास नहीं किया। इसका परिणाम यह हुआ कि जो कोई भी आपकी सहायता करता रहा है वह आपके विपरीत पड़ती रही है। वह चैक की बात आपकी सहायता कर सकती थी। यदि आप वह नाम बता देते जिसके नाम वह चैक ऐन्डोर्स किया गया था। आपने वह क्यों नहीं बताया ?

"उस चैक का इस घटना से कोई सम्बन्ध नहीं।"

"तो आपके वकील को यह बात स्पष्ट कर देनी चाहिये थी।"

"वह बदमाश का बच्चा सब रुपया खर्च कर गया है।"

"सूरजमोहन ?"

"हाँ।"

"और मेरा मन कहता है कि वही हत्यारा है।"

"नहीं ! यह बात नहीं। पर इमसे अब क्या लाभ ?"

हाईकोर्ट में अपील की गई। इसमें कलकत्ता से मिस्टर दास, बैरिस्टर बुलाये गये। वह एक हज़ार रुपया रोज़ पर बहस करने आया। तीन दिन तक बहस हुई। इसके विपरीत मिस्टर नार्टन ने स्वयं हाईकोर्ट में बहस की।

हाईकोर्ट में बहस का कुछ परिणाम नहीं हुआ। दण्ड ज्यूं का त्यूं रहा। इसके पश्चात् प्रिवि कौंसिल में अपील की गई। वहां पर बहस और सिफारिश दोनों की गईं और इसका परिणाम यह हुआ कि प्रिवि-कौंसिल ने यह बात मान ली कि मिस्टर चोपड़ा दण्डनीय है परन्तु कानून का अभिप्राय केवल सात वर्ष कैद के दण्ड से पूर्ण हो जावेगा। जहां तक शच्यूमैन का सम्बन्ध था, उसको प्राणदण्ड बदलकर आजीवन कैद का दण्ड दे दिया गया।

बात यहां आकर टिक गई। सूरजमोहन ने हिसाब दिया। मुकद्दमे पर अड़तीस हज़ार रुपये व्यय हुए थे। ग्यारह हज़ार उसने अपने मित्रों से उधार लेकर व्यय किया था। इस समय समस्या बहुत स्पष्ट थी। प्रेम के पिता को अब उधार की चिन्ता की आवश्यकता नहीं थी। सात वर्ष तक के लिए वह कैद कर दिया गया था। शच्यूमैन को कालेपानी भेज दिया गया था।

अब शान्ता और ऐमिली इकट्ठी रहती थीं। शान्ता के बच्चे भली-भांति जीवन में स्थिर हो चुके थे। ऐमिली के बच्चों में सोम ही दुकान पर बैठा था, सरस्वती और राम अभी तक स्कूल में पढ़ते थे। इस पर भी शान्ता अपनी पूर्ण शक्ति से घर को साफ सुथरा रखती थी। इससे भी अधिक यह बात थी कि शान्ता और ऐमिली दोनों परस्पर बहिनों की भांति रहती थीं। कभी भी एक दूसरे से ईर्ष्या और द्वेष का प्रश्न नहीं था।

## ७

इस घटना के छः वर्ष पीछे की बात है। अमरनाथ चोपड़ा लाहौर सैन्ट्रल जेल से छूटा तो उसके सब बाल सफेद हो चुके थे। मुख पर झुर्रियां पड़ चुकी थीं। आंखों की ज्योति क्षीण हो चुकी थी। कमर टेढ़ी और हाथों में कम्प वायु का प्रकोप हो गया था।

प्रेम और सोम मोटर लेकर पिता को लेने जा पहुंचे। मिस्टर चोपड़ा

जेल से निकला तो दोनो ने हाथ जोड़कर नमस्कार किया और कहा, "आइये पिताजी, गाड़ी लाये हैं।"

"क्यो ?" मिस्टर चोपडा ने आश्चर्य से पूछा।

"आपको घर ले चलने के लिए।"

"वहाँ कौन-कौन हैं ?"

"सब हैं। सोमनाथ है, रामनाथ है, सोम का विवाह हो चुका है। रामनाथ की सगाई हो चुकी है।" प्रेम ने उत्तर दिया।

"तुम्हारी माता ?"

"दोनो माताएँ हैं। वे आतीं, परन्तु आपके छूटने से उनको इतनी खुशी हुई है कि वे आ नहीं सकीं।"

"सरस्वती कहाँ है ?"

"उसका विवाह हो गया है। वह बम्बई रहती है।"

यह सुन चोपडा खिलखिलाकर हँस पड़ा। उसने हँसने के पश्चात् कहा, "भाग जाओ तुम दोनों, मैंने उन दोनो औरतो को मारा था और तुमको भी मार डालूगा।"

मिस्टर चोपड़ा की बात सुन और उसकी आँखो में अस्थिरता देख लड़को को उसके बिगडे मस्तिष्क का आभास हुआ। उन्होने एक बार पुनः अपने पिता को चलने के लिए कहा, परन्तु जब वह उनको वास्तव में

धक्का दे घर से भाग खड़ा हुआ ।

बहुत कठिनाई से उसको पकड़कर वापिस लाया गया और बांध कर रखा गया । ज्यूं-ज्यूं उसकी चिकित्सा और सेवा-सुश्रूषा की गई त्यूं-त्यूं उसका उन्माद बढ़ता गया । कई बार उसने ऐमिली को घायल किया और एक बार समय पाकर तो उसने शान्ता का गला घोट देना चाहा । यदि प्रेम समीप न होता तो एक और हत्या का भागी बन जाता ।

अन्त में यही उचित समझा गया कि मिस्टर चोपड़ा को पागलखाने में भर्ती करा दिया जाये ।

**उदय**—हाँ-हाँ, तथागत! उस दिन से देवी यशोधरा काषाय वस्त्र ही पहनती हैं, फल-फूल ही खाती हैं और वह भी दिन में एक ही बार और पृथ्वी पर कुश की साथरी बिछाकर उसी पर सोती हैं।

**बुद्ध**—घर में रहकर भी ऐसी साधना!

**उदय**—देवी यशोधरा को देखकर और उनकी साधना की कथा सुनकर किसके मुँह से आह नही निकलती है, तथागत! उस रात जिस शय्या पर आप सोये थे, उस शय्या को उसी रूप में सजाकर रखे हुई हैं। प्रतिदिन प्रात उसे धूप-आरती दिखाती हैं और प्रतिदिन सध्या को अनेक दीप-मलिकाओ से उसे जगमग कर देती हैं! इस विषाद में भी उनका मुखमण्डल सदा उदीप्त रहता है और शोकसतप्त रानी प्रजावती से वह कहा करती हैं—माताजी, वह अवश्य आयेंगे, आकर ही रहेगे।

**बुद्ध**—हाँ, हाँ, छदक के द्वारा मैंने सवाद भेजा था कि मैं अवश्य लौटूँगा।

**उदय**—और एक उपहार भी तो छदक-द्वारा भेजा था! आपके उन अनमोल लटो को एक रत्न-खचित मजूषा मे रखकर आपकी शय्या पर उन्होने धर दिया है। प्रति दिन प्रात-सध्या उन लटो को निकालती हैं, आँखो मे लगाती हैं, चूमती हैं, फिर अश्रु-सिक्त नयनो से बार-बार देखती हुई उसे मजूषा में बन्द कर देती है। एक दिन तो भावावेष में वह उस मजूषा को लिये हुए रानी प्रजावती तक दौड गई और बोली—माँ माँ, देखिये, ये बाल बढ रहे हैं! माँ, आर्य-पुत्र लौटेंगे, अवश्य लौटेंगे।

**बुद्ध**—यशोधरा को मै जानता हूँ, उदयी! अब उसकी व्यथा-कथा मत बढाओ। मौसी प्रजावती का क्या हाल है?

**उदय**—सयोग ही कहिये कि उन्हे राहुल का आसरा मिल गया, नहीं तो वह कब न स्वर्ग में अपनी बहन से जा मिली होती। दिन भर राहुल को गोद में लिये फिरती हैं और रात में उस भवन के द्वार पर सोती है, जिसमें राहुल-कुमार सुलाये जाते हैं,। वह कहती हैं—बेटी यशोधरे, तुम्हारी नीद अच्छी नही है, बेटी! तू सोती रही और मेरा बेटा चल दिया! अब राहुल पर मैं स्वय पहरा दूँगी।

मेरी तकदीर बुरी है, बहुत बुरी! न जाने राहुल भी कहीं भाग जाय! और, यथार्थ बात यह है शास्ता, कि वह रात भर सोती ही कहां है? और, जरा-सा भी खटका हुआ कि बोल उठती हैं—'राहुल! यशोधरे, जगी तो हो बेटी?'

बुद्ध—रहने दो, रहने दो उदयी। कपिलवस्तु के दुख. .।

उदय—यदि दुख-निरोध-गामिनी प्रतिपदा के, धर्म के मध्यम मार्ग के उपदेश की कहीं आवश्यकता है, तो कपिलवस्तु में ही तथागत? बुढापा, बीमारी और मृत्यु पर विजय प्राप्त करनेवाले जिस आष्टांगिक मार्ग का आपने पता लगाया है, उसके सबसे उपयुक्त पात्र कपिलवस्तु के नर-नारी हैं, सारा शाक्यकुल है। अपने होने के अपराध से उन-लोगों को अधिक दिनों तक अपनी ज्ञान-धारा से वंचित न रखिये, तथागत!

बुद्ध—मैं कुछ दिनों से सोच रहा था उदयी, कि मुझे कपिलवस्तु जाना चाहिये। बार-बार मैं कानों में एक पुकार सुनता रहा, हृदय में एक आकर्षण अनुभव करता रहा, किन्तु

उदय—किन्तु अब अधिक विलम्ब नहीं तथागत! देखिये, वसन्त का यह कैसा सुहावना समय है! खेतों में तरह-तरह के दलहन और तेलहन फूल रहे हैं, बगीचे में बौरों और भौंरों की भरमार है, पथ में धूल नहीं, धूप नहीं, नदियाँ सिमट कर यात्रियों को अनायास रास्ता दे देती है। चला जाय, तथागत, देखिये, वह उत्तर दिशा देखिये! और सुनिये—कपिलवस्तु अपने सिद्धार्थ कुमार को, संसार के तथागत को किस आर्तवाणी में पुकार रही है।

बुद्ध—तथास्तु! उदयी, भिक्षुओं से कहो, वे कपिलवस्तु चलने की तैयारी करें।

## ५

[प्रत्यावर्तन :: कपिलवस्तु में यशोधरा का कक्ष]

यशोधरा—तब क्या हुआ परिचारिके?

परिचारिका—ज्यों ही कपिलवस्तु के लोगों को मालूम हुआ कि कुमार आ रहे हैं, सारी नगरी उमड पडी। आगे-आगे बच्चे थे,

उनके पीछे युवक-युवतियाँ, सबके पीछे वृद्धो की मडली। सब-के-सब पैदल थे। सबके हाथो में स्वागतार्थ पुष्प-माला या रोली-आरती। सबके मुँह से स्वागत का जयनाद निकल रहा था कि लोगो ने देखा बीस सहस्र भिक्षुओ के साथ कुमार आ रहे हैं।

**यशोधरा**—बीस सहस्र भिक्षुओ के साथ !

**परिचारिका**—हाँ, छोटी रानीजी, बीस सहस्र भिक्षुओं के साथ ! उन बीस सहस्र भिक्षुओ के आगे कुमार थे। वे ऐसे दिप रहे थे, जैसे तारो के बीच चन्द्रमा। न वह तेजी से चल रहे थे, न धीमे—मद्धिम गति से उनके पैर उठ रहे थे। उनकी आँखें सिर्फ जूये भर आगे देखती थी—अगल-बगल भी उनकी दृष्टि नही जाती थी। चेहरे पर एक अजीब तेजपुज—सौम्यता। समूचे शरीर से एक आभा-सी फूट रही थी !

**यशोधरा**—उन्होने तपस्या भी तो ऐसी ही की है, परिचारिके ! फिर क्या हुआ ?

**परिचारिका**—पुरवासियो ने उनका आगत-स्वागत किया, फिर राजधानी की सर्वश्रेष्ठ वाटिका में ले जाकर उन्हें टिकाया। बीस सहस्र भिक्षुओ की मत्र-ध्वनि से वह वाटिका ध्वनित-प्रतिध्वनित हुई !

(नेपथ्य में मत्रध्वनि का स्वर सुनाई पड रहा है)

**यशोधरा**—अब भी वह मत्र-ध्वनि सुनाई पड रही है, परिचारिके !

**परिचारिका**—ऐं ! हाँ, यह तो मत्रध्वनि ही है—इतनी निकट ? तो क्या भिक्षुवृन्द नगर मे आ रहे है ?

**यशोधरा**—तू देख तो आ कि यह क्या है ?

(परिचारिका जाती है)

**यशोधरा**—हाँ, हाँ, यह मत्रध्वनि ही तो है ! तो क्या वह नगर में आ रहे है ? क्या वह यहाँ भी आवेगे ? आना ही पडेगा उन्हे ! क्यो नही आवेगे वह? हृदय, हृदय ! तू शकाशील मत बन ! मस्तिष्क, मस्तिष्क ! तू भूलभूलैया में मत डाल। वह आवेगे ! अवश्य आवेगे ! अरे, मत्रध्वनि तो अब बिल्कुल निकट होती आ रही है ! क्या ! वह आ रहे हैं ! आ रहे है !

(दौडता हुआ राहुल आ रहा है)

राहुल—माँ, माँ, वे लोग आ रहे हैं! ओह, माँ, कितनी बडी भीड है, कैसे लग रहे हैं वे! तू क्यो नही देखती माँ! प्रकोष्ठ पर चल न!

यशोधरा—नही, नही! अधीर मत बन बेटा! तू यही रह, यही रह! यही आवेगे, वे यही आ रहे हैं!

राहुल—यही आवेगे? तो दादाजी क्यो उस ओर दौडे हुए जा रहे थे, माँ?

यशोधरा—तुम्हारे दादाजी जा रहे थे?

(परिचारिका का प्रवेश)

परिचारिका—हाँ, छोटी रानी! महाराज भी वहाँ जा पहुँचे हैं! आह!

यशोधरा—इतनी व्याकुल मत बन परिचारिके! बता, क्या देख आई?

परिचारिका—उफ! सारे नगर मे शोक का समुद्र उमड रहा है, छोटी रानी! कुमार अपनी भिक्षु-मडली को लेकर नगर में भिक्षाटन के लिए प्रवेश कर रहे हैं! राजपथ पर अपार भीड है। अट्टालिकाओ पर नर-मुड ही नर-मुड। झरोखो से कुल-कामिनियाँ झाँक रही हैं। द्वारो पर मातायें सर्वोत्तम भिक्षा लिये खडी हैं। सबकी आँखों में आँसू! उन आँसूओ के समुद्र में ज्वार तब आया ओह!

यशोधरा—बोल, परिचारिके, बोल! हाँ, उन आँसुओ के समुद्र में ज्वार तब आया . ..

परिचारिका—उन आँसूओ के समुद्र में ज्वार तब आया छोटी-रानी, जब लोगो ने देखा, महाराज पाँव-पयादे, धोती का छोर सम्हालते, दौडते हुए आ रहे हैं। वह दौडते हुए कुमार के सामने जा खडे हुए और बोले—'बेटा, बेटा, यह क्या कर रहे हो?' सुनकर कुमार मुस्कुरा पडे और अपने भिक्षापात्र को आगे बढाते हुए कहा—'अपने कुल का धर्म निवाह रहा हूँ, महाराज!'

यशोधरा—कुल का धर्म?

परिचारिका—हाँ, कुमार ने यही कहा। सुनकर महाराज बोले—'शाक्यकुल का धर्म भिक्षाटन करना नही है।' तुरत कुमार का चेहरा

गम्भीर हो गया और वह बोले—'महाराज, यह आपके सामने जो खडा है, वह शाक्यकुल का सिद्धार्थ नही है, यह तो बुद्धकुल का तथागत है!'

**यशोधरा**—शाक्यकुल का नही, बुद्धकुल का तथागत!

**परिचारिका**—हाँ, कुमार ने यही कहा। सुनते ही महाराज की आँखो से एकबारगी आँसू झरने लगे। महाराज फूट-फूट कर रोने लगे, सारे लोग रोने लगे। द्वारो पर मातायें रोने लगी, छज्जो पर गृह-देवियाँ रोने लगी। किन्तु महाराज को जैसे तुरत भान हुआ, यह क्या कर बैठे वह! वह सम्हल कर बोले—'तो पहली भिक्षा मेरे ही द्वार पर ग्रहण करें तथागत!' और, छोटी रानी, कुमार अपनी मडली के साथ यही आ रहे हैं!

(प्रजावती का प्रवेश)

**प्रजावती**—बेटी, बेटी, सिद्धार्थ द्वार पर खडा है बेटी और तू यहाँ बैठी है? चल बेटी, उसकी अगवानी कर। इस भीड-भाड में भी उसकी आँखें जैसे तुम्हें ही खोज रही हैं, बेटी।

**यशोधरा**—खोज रही हैं, तो खोज ही लेंगी माताजी।

**प्रजावती**—हाँ, खोज लेंगी, पर अगवानी करना तो तुम्हारा धर्म है, यशोधरे।

**यशोधरा**—माताजी, क्षमा करे—मैंने उनको नही छोडा था, उन्होने मुझे छोडा था! और अब यह उनका धर्म है कि

**प्रजावती**—मान मत कर बेटी, मान मत कर। आधे युग के बाद मेरा बेटा लौटा है।

**यशोधरा**—आप घबरायें नही माताजी, अगर मेरा प्रेम सच्चा है, अगर मेरी साधना सच्ची है, तो उन्हे मेरे पास आना ही पडेगा, माताजी। वह सोई को छोड सकते थे, जगी उन्हे

(बुद्ध का प्रवेश)

**बुद्ध**—मैं आ गया भद्रे!

**यशोधरा**—आ गये! आह! (चरणो पर गिर पडती है)

**बुद्ध**—उठो भद्रे! (उठाते हैं)

**यशोधरा**—नाथ!

**बुद्ध**—कल्याण हो भद्रे! तुम्हारा हठ रहा न? अब विदा दो!

**यशोधरा**—इस बार आप अकेले न जा सकेंगे, नाथ!

**बुद्ध**—अभी कपिलवस्तु मे कुछ दिन रहूँगा, भद्रे! इस समय तो चला। (मुंडकर चलते हैं)

**राहुल**—माँ, माँ!

**यशोधरा**—ओह, तू कहां था बेटा? देख, तेरे पिताजी वह आँगन में जा रहे हैं, उनसे अपनी पैतृक सम्पत्ति माँग!

**राहुल**—(बुद्ध के निकट दौडकर जाता है) भन्ते, आपकी छाया बडी सुखद है!

**बुद्ध**—क्यो, पैतृक सम्पत्ति चाहिये तुम्हें?

**राहुल**—माँ ने आज्ञा दी है!

**बुद्ध**—तो सारिपुत्र, राहुल को प्रवज्जित करो!

**प्रजावती**—बेटे, बेटे, यह क्या कर रहे हो बेटे! राहुल राहुल! ओ मेरे मुन्ना! तुम्हारे बिना कैसे जीऊँगी—कैसे जीऊँगी रे! हाय! आह! (फूट कर रोने लगती है)

**यशोधरा**—माताजी, किसी बच्चे को उसकी पैतृक सम्पत्ति से वचित करना उचित नही। राहुल जा, प्रवज्जा ले!

## ६

### [शुद्धोदन का मनस्ताप :: कपिलवस्तु का राजप्रासाद]

**शुद्धोदन**—(अकेले घूमते और कहते जाते हैं) सब चले गये, सभी चले गये। जब एक गया, तो दूसरे, तीसरे को देखकर जीता रहा! अब सब जा रहे है! नन्द! तुम्हे भी यह क्या सूझा बेटे। विलास में जो डूबा था, सुन्दरियो मे जो चिपका था, बेटा, यह क्या जादू हुआ, कि तुम भिक्षु बन गये। नन्द और भिक्षु!

(भीतर से समवेत स्वर—'बहुजन हिताय, बहुजन सुखाय')

हां, बहुनो के हित के लिए, बहुनो के सुख के लिए, नन्द भी भिक्षु बन गया। वह भी चला। अच्छा। तुम दोनो भाई गये—सिद्धार्थ

गया, नन्द गया। किन्तु, यह कहाँ का न्याय था बेटे, कि राहुल को भी लेते गये। राहुल! मेरे जीवन का एक मात्र सहारा। उसके बिना क्या मैं जी सकूँगा? तुम बहुतो के हित को, बहुतो के सुख की बात कहते हो, तो क्या उन बहुतो में मैं भी एक नही हूँ? फिर मुझे क्यो दुख में रखे जा रहे हो। ओह!

(प्रजावती का प्रवेश)

**प्रजावती**—महाराज, यह विलाप शाक्यकुल के अनुरूप नही!

**शुद्धोदन**—ओह, प्रजावती, प्रजावती, सब चले गये प्रजावती, सभी चले गये! सिद्धार्थ गया, नन्द गया, राहुल गया। उदयी गया, आनन्द गया, अनिरुद्ध गया! शाक्यकुल में एक भी प्रतिभावान नही बच रहा, प्रजावती! सब चले गये, सभी चले गये! उपाली नाई तक गया। उपाली, उपाली! तुम्हारा भी एक भाग्य था भाई! सुना, सबसे पहले तुम्हे ही भिक्षु बनाया गया, जिसमें शाक्य-कुल के सभी राजकुमार तुम्हे ही प्रणाम किया करे! सिद्धार्थ, कैसी समता की धारा बहा दी है तुमने? क्षत्रियकुमार नाई को प्रणाम किया करें। प्रजे, प्रजे! एक नई धारा बह गई है प्रजे। वह धारा किसी के पैर को स्थिर नही रहने देगी, सबको भसा ले जायगी, बहा ले जायगी!

**प्रजावती**—देख रही हूँ महाराज, देख रही हूँ!

(भीतर से फिर सवेत स्वर—'बहुजन हिताय, बहुजन सुखाय')

**शुद्धोदन**—हाँ हाँ, बहुजन हिताय! बहुजन सुखाय! बहुतो के हित के लिए, बहुतो के सुख के लिए, दो दो बेटे गये, पोता गया, परि-जन गये, पुरजन गये! सब गये, सभी गये, सारा शाक्यकुल जा रहा है—जाओ, जाओ!

(यशोधरा का प्रवेश)

**यशोधरा**—पिताजी, आज्ञा

**शुद्धोदन**—आज्ञा! ओहो, तो तुम भी चली! बेटे गये, पोता गया, अब पतोहू भी चली! बहुतो के सुख के लिए, बहुतो के हित के लिए! तो प्रजावती, तुम भी क्यो नही जाती? जाओ भाई, जाओ, तुम सब चले जाओ! जाओ, सारे राज-भवन को सूना कर दो, सारी कपिलवस्तु को सूना कर दो! सभी जाओ, एक-एक स्त्री पुरुष जाओ! बहुतो के सुख के लिए, बहुतो के हित के लिए!

(सवेत स्वर—'वहुजन हिताय, वहुजन सुखाय')

हाँ, उच्च स्वर से गाओ, ऐसे स्वर से कि ससार मे कोई दूसरा स्वर नही सुनाई पडे। इतने उच्च स्वर से कि ससार का सारा विलाप-प्रलाप इसमें ढँक जाय—सारा हाहाकार और आर्त्तनाद ढँप जाय। (प्रजावती और यशोधरा की ओर ध्यान देकर) तो तुम दोनो यहाँ खडी क्यो हो—जाओ, जाओ। प्रजावती, तुम भी आज्ञा माँग रही हो, प्रजावती। तुम्हारा मुँह नही खुल रहा, किन्तु तुम्हारी आँखें आज्ञा माँग रही हैं प्रजे। हाँ, हाँ, वाप अपने वेटे को भले ही छोड दे, सास अपनी पतोहू को क्यो छोडे? जाओ, तुम दोनो भी जाओ—आह! आज माया न हुई, नही तो वह भी जाती ..

**प्रजावती**—महाराज, महाराज, ऐसा अधीर

**शुद्धोदन**—अधीर और मै न होऊँ? दो-दो वेटे गये, पोता गया, परिजन गये, पुरजन गये, पत्नी चली, पतोहू चली, और मैं अधीर न होऊँ? ओह! लेकिन तुमलोग यहाँ क्यो खडी हो? जाओ, जाओ

(दोनो चरण छूकर जाती हैं)

चले गये, सव चले गये! वहुतो के हित के लिए, वहुतो के सुख के लिए! किन्तु शुद्धोदन, तुम यहाँ क्यो हो? किनके लिए, किनके लिए! उत्तर क्यो नही देते शुद्धोदन, उत्तर क्यो नही देते शुद्धोदन? शुद्धोदन!

[प्रमत्त-सी चेष्टाः यवनिका पतन]

# विरोध और विजय

## १

[देवदत्त का विरोध    राजगृह का एक अचल]

**आनन्द**—तुम यहाँ कैसे देवदत्त! तथागत के धर्ममार्ग ने आखिर तुम्हें भी खीच ही लिया?

**देवदत्त**—तथागत! तथागत! ये ढोग की बाते राजगृह के भोलेभाले निवासियो के लिए रहने दो, आनन्द! जिसने अपने कुल-धर्म को डुबोया, जिसने कुल को डुबोया, उसका नीच मार्ग तुम ऐसे नीचो को ही खीच सकेगा!

**आनन्द**—देवदत्त, देवदत्त! इस तरह की वातें जिह्वा पर मत लाओ! मानता हूँ, तथागत जब सिद्धार्थकुमार थे, तभी से तुम उनसे प्रतिस्पर्द्धा करते रहे, जलते रहे, किन्तु ईर्ष्या की भी एक सीमा होती है देवदत्त! अब तथागत जहाँ पहुँच गये हैं

**देवदत्त**—वहाँ से उसे नीचे ढकेलूँगा, उसे रसातल भेजूँगा। ढोग, ढोग! इस ढोग ने देश का काफी सर्वनाश किया, अब इसे रोकना ही है आनन्द!

**आनन्द**—सर्वनाश किया! कैसी झूठी बाते कर रहे हो, देवदत्त! तथागत की इस मध्यम प्रतिपदा ने देश में जीवन की एक नई लहर दौडा दी है! चारो ओर हृदय-मथन हो रहा है, क्षुद्र कुटीरो से

लेकर अट्टालिकाओ तक में जीवन के प्रति लोगो मे एक नये प्रकार की धारणा जग रही है। बहुत लोगो के हित के लिए, बहुत लोगो के सुख के लिए, लोक-कल्याण के लिए, देवताओ की प्रसन्नता के लिए, देश के नवयुवक सुख-ऐश्वर्य पर, औज-मौज पर लात मार रहे हैं। ऐसा दृश्य इस आर्यभूमि में कभी देखा गया था देवदत्त ?

देवदत्त—हिम् क्या बके जा रहे हो ? तुम देखते नही, इसने ऐसी सनक देश में चला दी है कि सारे देश में कोहराम मच रहा है। माताओ की गोद से यह बच्चो को खीच रहा है, पत्नियो की सुहाग-शय्या से यह पतियो को खीच रहा है— बहनें भाइयो के नाम पर रो रही है, बाप बेटे के लिए उसाँसे भर रहे हैं। जहाँ देखो, वही माताओ, पत्नियो, बहनो के चीत्कार, हाहाकार ! नही नही, इस अनर्थ को रोकना होगा, इस सनक को रोकना होगा ! तथागत, तथागत ! दम्भ मे इस तरह बातें करता है कि जैसे ईश्वर का अवतार ही हो। इस दम्भ को धूल में न मिला दूँ, तो मैं शाक्यकुल

आनन्द—शाक्यकुल की शपथ मत खाओ, देवदत्त ! जो करना हो करो। उस कुल का नाम लेकर उसे अपवित्र करने का तुम्हे कोई अधिकार नही, जिसने ससार को इतना बडा महात्मा दिया ! तुम न होगे, हम न होगे, किन्तु तथागत .

देवदत्त—फिर तथागत ! जाओ आनन्द, अपने तथागत से कह दो—देवदत्त राजगृह में आया है, वह सावधान रहे। जिस सम्राट् बिम्बसार के बल पर वह अपनी धौंस ससार पर जमा रहा है, वह बिम्बसार भी अपनी खैर मनावे ! (गुस्से में) सिद्धार्थ, सम्हलो, बिम्बसार, सम्हलो !

आनन्द—मार भी जिसका कुछ न बिगाड सका, उनका तुम क्या कर लोगे देवदत्त ?

देवदत्त—मार न बिगाड सका, क्योकि वह कल्पना का देवता है ! देवदत्त ठोस मानव है। फिर मार ने क्या किया और क्या नही, इसका कोई प्रमाण है ? किन्तु देवदत्त जो करेगा, उसे ससार देख लेगा ससार ! जाओ, सिद्धार्थ से कहो—सम्हले ! जाओ, बिम्बसार से कहो, सम्हले ! जब बिम्बसार की जगह अजातशत्रु राज करेगा, और तथागत की जगह देवदत्त ..

आनन्द—ओहो ! ऐसी महत्त्वाकाक्षा ! जाता हूँ देवदत्त, जाता हूँ ! तुमसे बहस करके कौन समय बर्बाद करे। अर्हत तुम्हे सुबुद्धि दें !

## २

### [षड्यन्त्र . गृध्रकूट का प्रान्तर]

(नेपथ्य में चट्टान टूटकर गिरने की आवाज )

**उदय**—आनन्द, आनन्द! यह कैसी ध्वनि है आनन्द!

**आनन्द**—अरे, शायद चट्टान टूटकर गिर रही है! चट्टान! चट्टान!

(आवाज नजदीक आती है)

**उदय**—बचो, बचो, आनन्द!

**आनन्द**—हटो, हटो, भिक्षुओ!

**उदय**—आनन्द, आनन्द, तथागत कहाँ हैं आनन्द?

**आनन्द**—तथागत! तथागत तो वहाँ एक शिला-पट पर बैठकर ध्यान कर रहे थे! अहो, यह चट्टान तो उसी तरफ लुढकती मालूम पडती है!

**उदय**—(चिल्लाता है) तथागत!

**आनन्द**—(उदय के स्वर में स्वर मिलाकर) तथागत!

(नेपथ्य से आवाज आती है—'तथागत!' तथागत!' फिर जोरो का अट्टहास सुनाई पडता है)

**उदय**—ओह! यह तो देवदत्त का स्वर मालूम होता है!

**आनन्द**—हाँ, हाँ! यह देवदत्त का स्वर है! यह उसीका षड्यन्त्र मालूम होता है, उदयी! ओह, तथागत को बचाओ।

(दोनो नेपथ्य में जाते हैं! भीतर से जोरो की आवाज, बाहर गर्द-गुबार! फिर शान्ति! उदय और आनन्द आते हैं!)

**आनन्द**—कैसी विचित्र लीला उदयी! उफ, हम देख रहे थे, चट्टान सीधे तथागत के सिर पर लुढकती आ रही थी, लुढकी आ रही थी कि अचानक वह दो टुकडे होकर दोनो तरफ बिखर गई!

**उदय**—और, तथागत उसी प्रकार ध्यानस्थ बैठे रहे! सम्यक् समाधि का कैसा ज्वलन्त उदाहरण! तथागत सचमुच अवतार है आनन्द! चट्टान भी उनपर फूल बनकर गिरती है—अहा!

आनन्द—एक दिन तो मैंने इसमें भी एक आश्चर्यजनक दृश्य देखा था, किन्तु किसीसे कहा नहीं। क्योंकि कहीं लोग अलौकिकता के पीछे उनके लौकिक सन्देश को न भूल जायें।

उदय—क्या देखा था आनन्द?

आनन्द—मालूम होता है, देवदत्त ने तथागत के विरुद्ध षड्यन्त्र का एक जाल-सा बिछा रखा है। और इस षड्यन्त्र में राजपुरुष, श्रेष्ठिवर्ग और पुरोहित विशेषरूप में भाग ले रहे हैं। वे तथागत और सम्राट बिम्बसार के प्राण के पीछे हाथ धोकर पड़े हैं।

उदय—अरे-अरे!

आनन्द—उस दिन श्रीगुप्त सेठ की पत्नी आई थी न तथागत को निमन्त्रण देने?

उदय—हाँ-हाँ-! तुम ही तो तथागत के साथ गये थे।

आनन्द—जब श्रीगुप्त को मालूम हुआ कि उनकी धर्मानुगामिनी पत्नी ने तथागत को निमन्त्रित किया है, तब वह आगबबूला हो उठा—ओहो, यह बीमारी मेरे घर में भी घुस गई! अच्छा, तो मैं इस बीमारी के मूल को ही आज समाप्त कर देता हूँ, ऐसा निश्चय कर . .

उदय—उसने तथागत की जान लेने की साजिश की! क्यों? तो क्या हुआ आनन्द?

आनन्द—श्रीगुप्त ने एक गर्हित षड्यन्त्र किया था। जिस पथ से तथागत को जाना था, उसके बीच उसने एक खाई खुदवाई थी और उसमें जलते हुए कोयले रखवा कर ऊपर इस तरह गह बनवा दी थी कि नीचे का रहस्य मालूम न हो। मेरे मन में श्रीगुप्त के प्रति कुछ खटका था, मैंने निवेदन किया कि श्रीगुप्त नीचातिनीच कार्य कर सकता है, आप उसके घर न जायें। किन्तु तथागत ने कहा—भिक्षु निमन्त्रण को अस्वीकार नहीं कर सकता।

उदय—आह, कैसी महानता!

आनन्द—तो भगवान उस ओर चले। उस खाई पर पहुँचे, निकट जाते ही भाँप गये, मुस्कुरा पड़े और कहा—आनन्द, तुम यहीं ठहर जाओ, मुझे कुछ दूर निकल जाने दो। मैं खड़ा हो गया। भगवान आगे बढ़े, बढ़ते गये। अब वह खाई के उस पार थे और लो, यह क्या? जहाँ खाई थी, जिसमें दहकते कोयले थे, वहाँ एक सरोवर हो गया और

**बुद्ध**—गौतमी, अधीर मत बन गौमती! बात क्या है, क्यों तू इस तरह बिलख रही है!

**गौतमी**—मैं अभागी हूँ, ऋषिवर। उफ, कैसी अभागी! गरीब के घर जन्मी, धनी के घर ब्याही गई। गरीब की बेटी, धनी के घर! वहाँ मेरा अपमान होता रहा ऋषिवर! दिन-रात अपमान! तब यह बच्चा आया, गोद में यह हँसा कि मेरा भाग्य हँसने लगा! पूर्णचन्द्र-सा मेरा बेटा, पूर्णिमा की रात-सी मैं—सौभाग्य की चन्द्रिका से ओतप्रोत। किन्तु, हाय तथागत! यह क्या हुआ तथागत? हाय, हाय!

**बुद्ध**—क्या हुआ गौतमी? यह रोना, ऐसा रोना। रोना अनार्य है, गौतमी!

**गौतमी**—अनार्य? क्या कहा देव! रोना अनार्य? हाय, चाँद-सा बेटा चल बसे और माँ न रोये! हाँ-हाँ, चाँद-सा हँसता, उजाला फैलाता अभी वह घर से निकाला था, यह कहते कि तुम्हारी पूजा के लिए फूल लाने जा रहा हूँ माँ! मेरा फूल मेरी पूजा के लिए फूल लाने गया और उसे यह क्या हो गया? 'साँप साँप!' चिल्लाता हुआ मेरा बेटा आँगन में आ गिरा! अरे, यह क्या? उसके मुँह से झाग निकल रहा, उसका शरीर पीला पड रहा—फिर नाक से रक्त! मैं उसे गोद में समेटे थी कि लोगो ने कहा—गौतमी, तू अभागी है, छोड दे इसे, यह चल बसा! देव, देव, मेरे बच्चे को बचाइये देव, इसे जिलाइये देव! मैं आपका पैर छोड नही सकती, आपका पिंड छोड नही सकती! मेरा बच्चा, फूल-सा बच्चा!

**बुद्ध**—ओहो, तो केवल इसी के लिए इतना रुदन! तुम्हारा बच्चा अभी जी उठेगा गौतमी, अभी!

**गौतमी**—जी उठेगा? देव! देव! नाथ! नाथ!

**बुद्ध**—हाँ-हाँ, अभी जी उठेगा। लेकिन एक काम करना है तुम्हे। तुम जाओ और एक मुट्ठी पीली सरसो उस घर से माँग लाओ, जिस घर में कभी कोई मरा न हो। सरसो आई और छूमंतर हुआ! हाँ, उस घर से, जिसमें कोई मरा नही हो!

**गौतमी**—जो आज्ञा देव, जो आज्ञा नाथ! मैं अभी चली, मैं अभी गई! (जाती है)

[रगमच की रोशनी थोडी देर के लिए मद पड जाती है]

बुद्ध—(रोती आती हुई गौतमी को देखते हुए) क्यो गौतमी! क्या बात है? सरसो मिली न? लाओ सरसो, अभी तेरा बेटा जी उठता है! अभी!

**गौतमी**—(उसांसे लेती हुई, हिचकियो मे) न मिली, देव, न मिली! जिन-जिन घर में गई, सबने अपनी ही विपता सुनाई,—किसी का बेटा मर चुका था, किसी का पति; किसी का भाई, तो किसी का देवर! किसी के घर आज ही मरा था, किसी के कल, किसी के परसो, किसी के तरसो! परसो, तरसो, नरसो—लेकिन एक भी घर नही मिला, जहां से मुझे सरसो मिल पाती! हाय, मेरा बच्चा!

बुद्ध—और तू इसके बाद भी रो रही है, गौतमी! दुनिया में ऐसा कोई नही है, जो मर नही जायगा। दुनिया में ऐसा कोई घर नही, जिसमें कोई मर न चुका हो। मृत्यु आर्य सत्य है, गौतमी! सबको मरना है, सबको जाना है। फिर रोना क्यो, धोना क्यो? कोई आज गया, कोई कल जायगा! जाना आवश्यक है— मृत्यु अनिवार्य है! हां, आदमी मृत्यु पर विजय प्राप्त कर सकता है, अमरता प्राप्त कर सकता है। उस अमरता का मार्ग ही सत्य का मार्ग है गौतमी! रोना धोना छोडो, सत्य का मार्ग ग्रहण करो! सत्य का मध्यम मार्ग!

**गौतमी**—धन्य हो तथागत, धन्य! मृत्यु और अमरता का व्याव-रिक ज्ञान देकर आपने आज मेरी आंखे खोल दी—ससार की आंखें इसी तरह खुले!

## ४

**[फिर षड्यंत्र :: श्रावस्ती का पूर्वाराम]**

नन्द—तथागत ने एक बार कहा था—'रमणीय आनन्द राज-मणीय गृद्धकूटो पर्वतो!' वही तथागत श्रावस्ती मे इस तरह है कि मालूम होता है, उनका यह स्थायी आवास हो चला है!

ा—ठीक कह रहे है आनन्द, आप। जहां राजगृह मे पांच ्िया, वहां श्रावस्ती मे पच्चीस वर्षावास करते हो गये।

